# हिन्दी विद्यापीठ ग्रन्थ-वीथिका

[ इस ग्रन्थ-वीथिका में अप्रकाशित हस्तलिखित ग्रन्थ तथा
अप्राप्य ग्रन्थ प्रकाशित किये जाते हैं ]

आगरा विश्वविद्यालय, हिन्दी विद्यापीठ प्रकाशन, आगरा

# विषय सूची



मट्टा नाप

२. काछल को बाछल समझ गुरु उसे दो फल देते हैं।
३. बाछल को दूसरी सेवा पर एक जौ या गूगुल मिलता है।

४. फल का उपयोग—

१. काछल दोनों फलों को अकेली खाती है।
२. बाछल गूगुल या जौ को पांच व्यक्तियों में बांट देती है। वे पांच हैं:
   १. वह स्वयं।
   २. घोड़ी।
   ३. चमारिन।
   ४. महतरानी।
   ५. ब्राह्मणी।

५. बाछल पर लांछन—

१. बाछल गर्भवती।
२. ननद से बिगाड़।
३. ननद द्वारा बाछल के चरित्र पर लांछन।

६. बाछल का निष्कासन—

१. जेवर बाछल को मारने का प्रयत्न करता है पर तलवार नहीं चलती।
२. निष्कासन।

७. मार्ग में बाधा—

१. बाछल के बैल को सर्प काटता है।
   यह सर्प स्वयं गर्भ स्थित जाहरपीर की चेष्टा से आया है।
२. पिता और ससुर लेने आये:
   जाहर ने दोनों को करामात दिखायी, जिससे दोनों बाछल को लेने आये।

८. गृह प्रतिवर्तन—

बाछल सासुरे आई।

९. संतान प्राप्ति—

बाछल के जाहरपीर हुआ अन्य
चारों के भी संतानें हुईं ये पंच पीर कहलाये।

इस कथांश में ७वें अभिप्रायः को छोड़ कर शेष सभी सामान्य लोक-कथाओं के तत्व हैं जो अन्य प्रसिद्ध कथाओं में भी मिल जाते हैं। संतानाभाव का अभिप्राय राम के पिता-माता से भी संबंधित है। वहाँ योगी नहीं ऋषि आया है। ऋषि यज्ञ कराता है उससे यज्ञ पुरुष ने निकल कर खीर दी है। जिस प्रकार खीर तीन रानियों में बाँटी गयी है, उसी प्रकार यहाँ गूगल पांच में बांटा गया है। ननद की शिकायत का तत्व लोक प्रचलित सीता बनवास

की कथा में भी है। यह लांछन की बात और लांछित को मारने या निकालने की बात सीता वनवास में भी है और राजा नल की माता मंझा से तो एक दम बहुत मिलती है। निष्कासन के उपरांत का तत्व जाहरपीर में अनोखा है। पीर का गर्भ में से जाकर वासुकि को विवश करना, अपने नाना और बाबा को विवश करना। ये इस कथा के अनोखे तत्व हैं।

दूसरे कथांश के अभिप्राय ये हैं--

१. स्वप्न में सिरिअल के दर्शन और आधी भावरें।
२. सिरियल की खोज में अकेले प्रस्थान।
३. गुरु गोरखनाथ से सिरिअल का पता।
४. घोड़े पर चढ़ कर समुद्र तट पर वैमाता को जूड़ी बाँधते देखना।
५. घोड़े ने सिरिअल के देश में पहुँचाया।
६. सिरिअल के बाग में सिरिअल की शैया पर शयन।
७. सिरिअल का आना, मिलन, सार-पाँसे।
८. सिरिअल के पिता ने विवाह का प्रस्ताव ठुकराया।
९. जाहर का बन में जाकर बंशी बजाना, नागों तक को मुग्ध करना।
१०. बासुकि ने तातिग नाग को सहायता के लिए भेजा।
११. तातिग ने सिरिअल को स्नानोपरान्त डसा।
१२. तातिग संपेरा बन राजा से बचन लेकर कि सिरिअल का विवाह जाहर से होगा, सिरिअल को ठीक कर देता है।
१३. एक अन्य दूलह का भी आगमन और जाहर का भी।
१४. दोनों बरातों का युद्ध।
१५. दैवी हस्तक्षेप।
१६. सिरिअल से विवाह।

इस समस्त कथांश में कुछ भी असामान्य तत्व नहीं, सभी अभिप्राय अत्यंत प्रचलित लोक-प्रेम-कथाओं में मिल जाते हैं।

तीसरे कथांश में ये अभिप्राय हैं--

१. बाछल की बहिन के लड़कों ने राज्य में से हिस्सा मांगा।
२. बाछल हिस्सा देने को तैयार।
३. जाहरपीर ने अस्वीकार कर दिया।
४. क्रुद्ध भाई मुसलमानी शासक को चढ़ा लाये।
५. सिरिअल का हठ पूर्वक झूलने जाना और अपमानित होना।
६. सिरिअल ने ही जाहर से साक्षात्कार की विधि बतलायी।
७. सेना ने गायें घेर लीं।
८. जाहर ने गायें छुड़ाने के लिए युद्ध किया और दोनों भाइयों के सिर काट लिये।

गायों के लिए युद्ध ऐसा तत्व है जो अत्यंत लौकिक हो गया है, विशेषतः राजस्थान

में। पाबूजी ने भी गायों के लिए युद्ध किया है। मुसलमानी शासकों को चढ़ा लाने का भी अभिप्राय इतिहास तथा लोकतत्व दोनों से संबद्ध है।

चौथे कथांश के अभिप्राय हैं—

१. जाहर मां को सूचना देता है कि उसने दोनों भाइयों को मार डाला।
२. मां का क्रुद्ध हो आदेश देना कि वह भ्रातृ-हन्ता उसे मुंह न दिखाये।
३. जाहर का पृथ्वी में समा जाने की इच्छा।
४. मुसलमानियत स्वीकार की।
५. तब पृथ्वी में वह घोड़े सहित समा गया।

चौथा अभिप्राय जाहरपीर के किसी किसी संस्करण में ही है। यह कथांश संपूर्ण ही अनोखा है। साधारणतः लोक में प्रचलित नहीं।

पांचवें कथांश में—

१. सिरियल के वियोग में जाहर प्रेत रूप में ही प्रकट होता है।
२. प्रति रात्रि जब मां सो जाती है तो सिरियल के पास आता है।
३. सिरियल से वचन कि मां से नहीं कहेगी?
४. सिरियल गर्भवती होती है अथवा उसकी सासु उसे सौभाग्य चिह्न धारण किये देखकर संदेह करती है।
५. सिरियल मां से भेद खोल देती है और मां को दिखा देने का वचन देती है।
६. जाहर को पता चल जाता है। नहीं आता।
७. मां का उलाहना।
८. सिरियल काग से संदेश भेजती है। देवी से चौपर खेलता मिलता है जाहर।
९. जाहर सिरियल का निमन्त्रण मान लेता है।
१०. सिरियल से मिलता है चलने लगता है तभी सिरियल मां को जाते हुए जाहर को दिखाती है।
११. मां आवाज देती है तभी जाहर सिरियल के साथ अन्तिम रूप से भूमि में समा जाता है।

यह अन्तिम कथांश पुनरुज्जीवन अथवा प्रेत-प्राप्ति का है।

इस विश्लेषण से स्पष्ट विदित होता है कि समस्त कथा में वास्तविक ढांचा प्रेम-गाथा का है।

पहला कथांश प्रायः सभी लोकप्रिय प्रेमगाथाओं में मिलता है। नल-दयमन्ती संबंधी लोक-कथा में भी नल के पिता पिरथम निपुत्री हैं। उन्हें पुत्र की बहुत कामना है। अन्य अनेक लोक-कथाओं में ऐसा ही उल्लेख है। प्रेम-कथा का नायक असाधारण प्रकार से ही उत्पन्न होता है। जन्म से ही उसे सिद्ध या देवी देवता का पोषण मिलता है।

दूसरा कथांश शुद्ध प्रेम-कथा है। स्वप्न में सिरियल को देखना उसे पाने के लिए चल पड़ना। बाधाएँ, उनका शमन। योगी होना या योगी गोरख की कृपा पाना। देवी

देवताओं की कृपा होना और प्रेमिका की प्राप्ति। इसी को जाहर की इस कथा में विशेष रूप में रख दिया गया है।

तीसरा कथांश प्रेमकथा या प्रेमगाथा के मिलनोपरान्त की बाधाओं से संबंध रखता है। पद्मावत में जिस स्थान पर अलाउद्दीन से युद्ध आता है प्रायः उसी स्थान पर गोगा का शाही सेना से युद्ध आता है। पद्मावत में भी अलाउद्दीन को चढ़ा लाने वाला घर का भेदी है, जाहरपीर में भी ऐसा ही है, जाहर के मौसेरे भाई।

चौथा कथांश प्रेमगाथा के नायक की मृत्यु का एक रूपान्तर ही है। साधारण प्रेमगाथा में नायक मारा जाता है। यहां जाहर ने शत्रु को पछाड़ा है, फिर स्वयं पृथ्वी में समाये हैं। यह ऐसे ही है जैसे जायसी ने अलाउद्दीन के हाथ से बचा कर एक अन्य राजा से लड़ते लड़ते रत्नसेन का मरना दिखाया हो।

पांचवां कथांश प्रेमिका के चितारोहण के समान है परन्तु पीर की प्रेत-लीला दिखाकर इन प्रेमी प्रेमिका को इस कथाकार ने साथ साथ पृथ्वी में समाते दिखाया है।

अतः मूलतः जाहरपीर की कथा प्रेम कथा है जैसे राम कथा मूलतः प्रेम कथा है। पर, उसको एक विशेष धार्मिक ढाल में ढाल दिया है। प्रेम कथाएँ प्रेम की पीर पैदा करने के लिये लिखी जाती थीं। अथवा किसी प्रकार की शिक्षा देने या मनोरंजन के लिए। जाहरपीर की कथा इनमें से किसी अभिप्राय से नहीं लिखी गयी। एक और अभिप्राय भी कथाओं का हुआ करता था, वह था उनका माहात्म्य। शब्द-वृक्ष-मंत्र और फल के अनिवार्य संबंधों के कारण अथवा तांत्रिक प्रभाव के कारण अथवा तांत्रिकता के दूषित प्रभाव को रोकने के लिए कथाओं के साथ माहात्म्य की बात जुड़ी। इन कथाओं को पढ़ने या सुनने से ही विशेष फल मिलने की बात पर विश्वास किया गया। पुत्रों के कल्याण के लिए अहोई आठें की कथा, पति के कल्याण के लिए करवा चौथ की कहानी, भाई के कल्याण के लिये भैया दूज की कहानी, सर्प से रक्षा के लिए नाग पंचमी की कहानी। कलंक से मुक्ति स्वयमंतक मणि की कथा दिलाती है। समस्त विघ्नों का नाश गणेश कथा से होता है। सब प्रकार की समृद्धि आती है सत्य नारायण की कथा सुनने से। इसी प्रकार यह विश्वास प्रचलित है कि रामकथा के सुन्दरकाण्ड का पाठ करने से रोग दोष नष्ट होते हैं। यही कारण है कि अकेले सुन्दरकाण्ड की हस्तलिखित प्रतियां बहुत मिलती हैं। तिजारी रोकने के लिए उषा कथा का महत्व है। जाहरपीर की कथा ऐसी ही माहात्म्य कथा है।

# जाहरपीर

गुरू गैला[1] गुर वावरा[1] करैं गुरुन की सेवा है
गुरू ते चेला अति वड़ा[2] तौउ करैं गुरू की सेवा है
महरी[3] पैं वादर श्रोलर्यौ वरसैं कौढार है
रानी कौ भीजैं कांचुश्रो[4], जाहर मिरगुल[5] पाग है

---

१. ये दोनों नाथ गुरुश्रों के नाम प्रतीत होते हैं : गैलानाथ तथा वावरानाथ ।

२. गुरु से चेला वड़ा माना गया है । इसमें एक सिद्धान्त तो यह विदित होता है कि चेला गुरु का ज्ञान तो प्राप्त कर ही लेता है, श्रपनी सिद्धि से उसे श्रौर श्रागे वढ़ाता है, गुरु गोरखनाथ श्रौर मत्स्येद्रनाथ की शक्तियों श्रौर सिद्धियों पर जव ध्यान जाता है तो विदित होता है कि गुरु गोरखनाथ श्रपने गुरु मत्स्येद्रनाथ से वढ़े-चढ़े थे । उन्होंने गुरु का 'त्रिया-देश' में से उद्धार भी किया था । यह कथन साम्प्रदायिक भावना से भी कहा गया होगा । नाथ-संप्रदाय के प्रवर्त्तक गोरखनाथ हुए । गोरख-संप्रदाय के श्रनुयायी श्रपने गोरखनाथ को सवसे वड़ा मानेंगे ही । श्रतः श्रपने गुरु को सब से बड़ा मानकर श्रपनी भक्ति की सार्यकता प्रकट की श्रौर उनका गुरु सव से वड़ा होते हुए भी श्रपने गुरु की सेवा करता है, इस कथन से गुरु का शील भी प्रकट किया।

३. 'महरी' को जगदीशसिंह गहलौत ने गोगाजी का गाँव माना है। पर गोगा जी का गाँव 'ददेरा' है। महरी तो वह स्थान है जो गोगा मेरी या गोगा मेंढ़ी के नाम से प्रसिद्ध है। गोगा का गांव नोहर तहसील में वीकानेर में है । वहीं गोगा मेरो या मेंढ़ी हैं । इस मेरी या मेंढ़ी का शुद्ध रूप 'महरी' हो सकता है। 'महल सुखाइ देउ कांचुश्रो महरी' मरद की पाग, में महरी का श्रर्थ गायक ने हो मंदिर वताया था जो ठीक प्रतोत होता है। मंदिर श्रर्थात् पूजा का स्थान । यह संस्कृत 'मह' शब्द से बना है। (H. H. Wilson) विलसन महोदय ने श्रपने कोष में लिखा है : मह–r. 1st and 10th cls. (महति महयति) To revere, to worship, to adore (ह) मह m (–हः) 1. A festival, 2. Light, Lustre, 3. A buffalo 4. Sacrifice oblation. f. (हा) 1. A Cow. 2. A plant 'मह' धातु के जितने भी श्रर्थ ऊपर बताये गये हैं प्रायः 'गोगा महरी' स्थान पर सभी का समावेश मिलता है। यह पूजा का स्थान है। मेला लगता है, बलि से संवंध है, गोगा श्रौर गोगानो का 'गाय' से संवंध है, पशुश्रों का मेला लगता है, जिनमें गाय का बाहुल्य होता है । गोरखनाथ की समाधि भी गोरख मेढ़ी, गोरख मेंढ़ी, गोरख मंडी कही जाती है जो 'महरी का ही रूपान्तर है।

४. चीर

५. पाग

कहा सुकाइयें कांगुओ, कहाँ मरव तेरी पाग
महल सुखाइ देउ कांगुओ महरी[1] मरव की पाग
जाहर के बाजार में सौनौं गढ़ै सुनार
घोड़ै कू गढ़ला घागुका, रानी सिरियल की सिंगार
जाहर की गैल में स्यापु लहरिया लेइ[1]
पापी घेला डसि लए दाता ऐ दर्सन देइ।
राना हे
सोवै नाग अगै भगिनियां, तू बालक किस आयौ
नागिनि नाग जगाइ दै अपनौ मैं बाइ जौवन आयौ
मारयौ टोल गैंद गई दह में, गैंद के संग ई धायौ।
मारी फुसकार स्यांप भयौ कारौ, गौरे ते है गयौ कारौ।
ठाडी जसोदा अर्ज करैं मेरौ नागू छोड़िवै कारी।[2]
मानसी गंगा राधा मान नैं खुदाई
जाके बीच में गिरवर धार्‌यौ

---

६. मन्दिर

१ जाहरपीर और गुरु गुग्गा को एक माना जाता है, टैम्पल महोदय ने 'दी लीजैण्डस आव पंजाब' में संख्या (६) के आरम्भ में लिखा है, गुग्गा की समस्त कहानी महान् अंधकार में पड़ी हुई है, आजकल वह प्रधान मुसलमान फकीरों में हैं अथवा सब प्रकार की नीच जातियों का पूजा पात्र है और जाहरपीर के नाम से भी विख्यात है। श्री जगदीशसिंह गहलौत ने लिखा है गोगा जी...यह जिला हरियाना के गाँव महरी के चौहान राजपूत थे। सं० ११२३ में दिल्ली के बादशाह द्वितीय के सेनापति अबुवक्र से युद्ध कर ये वीर गति को प्राप्त हुए। हिन्दू इन्हें देवता तुल्य मानकर भादों बदी ९ को इनकी जयन्ती मनाते हैं। मुसलमान इन्हें जाहरपीर के उपनाम से पूजते हैं।

२ बंगाल में पट-गीतों में से एक गीत का अंश यों है:

कालीदहेर कूले छिल केलि कदम्बेर गाछ
ताते चड़े कृष्णचन्द्र दिये छिलेन झाँप।
कालीनाग आज आहार बले सकले घेरिल
भागवती दुइटी कन्या उपस्थित हइल।
नागेर माथाय पद दिये, देखूना, ठाकुर नाचित लागिल।
"बाङ्लार लोक साहित्य पृ० १२४"

इस से यह अनुमान किया जा सकता है कि जाहर के गीत में कृष्ण का यह वर्णन पटवों के पुराने अभ्यास के कारण आ गया है। पहले ये कृष्णचन्द्र के पट दिखाते होंगे, बाद में जाहर का दिखाने लगे। और पुराने कृष्ण गीत का अंश स्तुति के रूप में रह गया।

सिंगमरमर कौ बन्यौ मुकरबा[3] हरदम द्वारा न्यारा
काली दह में गाय चरावै कंबर ओढ़ै कारा,
गज और ग्राह लड़े जल भीतर लड़त लड़त गज हारे
गज की टेर द्वारिका लागी नंगे ई पैरन धाए।
जौ भरि सूंड रही जल ऊपर जब हरि नाम पुकारे
गोविन्दौ हरि आप बनायौ
एकसे एक लगैं बिसकरमा रोजु एक नाइ आयौ
भिलनी के बेर सुदामा के तन्दुल, रुचि रुचि भोग लगायौ
नाग नाथु रेती में डार्यौ नगरु तमासे आयौ
पंचबीर[४] पंचों में भाई, धुर मक्के में जात लगाई
धरथरी[१] का भरथरी
[२]अलील का बन्द
जोगी खेलैं नौऊ खंड
मांगू भिच्छा तारू गाम
अलख पुर्स का सुमिरूं नाम
दे ताका भी भला न दे ताका भी भला
बंकी महरी बनी पीर तेरी गचकीली और कलई सेत
चारौ खूंट की आवैं मेदिनी कादिम[3] लैंत पीर तेरी भैंट
पूरब पच्छिम उत्तर दक्खिन धामत ऐं तोय चारों देस
नाथन की करवाई मान्ता[४] राखी लाज भेस की टेक।
मानसरोवर राजा मान की जा घरु कुमरि लियौ औतारु
एक बरस की है गई दूजी लागनहार
द्वै ई बरस की रानी बाछिला जाकौ निकरयौ बाछल नाँउ
तीन बरस की रानी बाछिला चौथी में पगु धार्यौ ऐ
पांच बरस की रानी है गई, छैई बरसु में पगु धार्यौ है
सात बरस की रानी है गई, आठँई में पगु धार्यौ है
नौ बरस की रानी है गई, दसईं में पगु धार्यौ है
ग्यारह बरस की रानी है गई, बारही में पगु धार्यौ है[५]

---

३ चबूतरा।
४ जाहर।

१. धरथरी—धारानगरी।
२. कपर।
३. मुसलमान सेवक—(खादिम से व्युत्पन्न)
४. इस पंक्ति से विदित होता है कि जाहरपीर के कारण नाथों की मानता हुई।
५. लोक गीतों की यह शैली दृष्टव्य है। समय के व्यतीत होने का ज्ञान कराने की यह विधि मनोविज्ञान के अनुकूल है।

घर को बोल्यौ नाई बामना है।
घर दूडन हम आय हैं
पांच सुपाड़ी इक नारियल से जिरमा झोली डारे हैं
चले चले ग्वा गए, पहुँचे सागर देस हैं
बैठ्यौ ई पायौ राजा उम्मर तखत पै
कहाँ ते आये कहाँ जाउ मुख के वचन सुनाओ है
ग्वा घर बेटी जनमी राजा मान कें
ग्वा के भेजे आए हैं
तौ घर देवराय लालु है, करन सगाई आए हैं
सहर दलेला भारी राव कौ, ग्वा घर देवराय लालु है
बैठ्यौ ई पायौ राजा बंगला उमक ग्वाको नाम है
बुरी करी तौ है, नाऊ बामना, बैरोन घर करि आए काजु है
इकदसिया की मावयो, द्वादस निरमल कन्या को ब्याहु है
राजा नें लगुन लई लिखवाइ
नेगी सए बुलाइकें आनें नेगोम् दई गहाइ
तुम तौ मेरे महाराज भी तुम ते कछू न बस्याइ
नाऊ हों तौ तौ ब्याह देंतो मरवाइ
लै नेगी न्यातें चले पहुँचे सैर[1] दलेले आइ
बैठ्यौ पायौ राजा उमक तखत पै बौहोत भये खुसहाल
तौमर ने हमारी लई तौमर करत बिचार
इतनी बात कही उम्मर ने जाते समामन्त भए पिरोत महाराज
इतनी बात म्यों मति कहियो राजा तोइ जिम ते डारूं मारि
चयो कुमर की तेलु रहवि हरदी चढ़वाई
रोरो मरघटि पूरे बैठि कें कजर लगायौ
पुत्रो नाऊ फिरें नगर में देंठ बुलाए
भूप चलौ ज्यौनार पाति कू सबुई बुलाए
भूप चले ज्यौनारि जोरि पंगति बैठारी
या के दौनां पत्तरि फिरें हाथ गगरो और पानी
सुवई, पूरी, मगद, कचौरी
बूरौ, दही पाँति दई गहरी।
सो ऐसी पाँति दई ग्वा राजा ने सो दासा मेरे
नगर में होति बड़ाई सो भूको न्यातें ना फिरें।
सुरसुती भाट बुलाइ तुरोन की जाति निकारी
मोज की मादा और दसल किसोरा। ऊँचे परवत मांझी
ताजी तुरकी सजि गए बंदा। तुरस बगात मारि में गंदा।

---

१ शहर।

ऊंट परवती सजे तुरकी ऐराकी
रथबहली सजि गई धरी हाथिन अम्बारी
कँसोंड़े के चारि नगर परिकम्मा दींनी
लसकर फिरैं नकीब देर काए कूं कीनी
सो उड़ि उड़ि धूरि लगी अम्मर में दादा मेरे
सो भानु गर्द में अटि गयौ।
म्वांते उमरू चल्यौ सुरति जानें बिरज की लगाई
नाऊ नेगी नांहि गैल हमें कौन बताई
म्वांते राजा चलि दीयौ और मानसरोवरि आय
मानसरोवरि आइकें राजा मान के घटाए मान
वामन राजा ते पिरोत ते मेरी कछू न बस्याइ
सो हात जोरि तेरे करूं निहोरे दादा मेरे
मेरी कछु न बस्याइ, सो सादी कुमरि की है गई।
नेगी लीनों बोलि भूप प्याऊ करवाई
तुम राजा के पास जाउ, नेग करवाऔ
नेगु कछू मति लइयों, नेगु चहियतु नाँय,
वेटी की भांमरि डारि कें तुम कुमरि ऐ लै जाउ
चमरा लीनों बोलि घास दानों मंगवायौ
मेख दई गड़वाइ।
अरे राजा ऐसी बात चौं करतु ऐ सो मेरे आए नौहुक हजार
करीं तैयारी वरैनुआं मंगवाऔ
जौ ढाकरौ[1] लावै वरौनियां तौ हमारी न्याई रुपैगी रारि
उम्मरु गयौ दहलाय पुरोत अपनौ वुलवायौ
तुम लै जाऔ वरैनुंआ महाराज।
मान राजा के मान, मति घटाऔ, सो हम लेंइ कुमरि ऐ व्याहि।
लै बरैनुआं पिरोत गयौ राजा भयौ खुस्याल
सो जल्दी करौ भामरि तुम डारौ सो दादा मेरे
सो मैं भोर हौंत बिदा न्यांते करि दऊं।
दै वरैनुआं म्वांते आये, उम्मर नें जव वचन उचारे
कहौ महाराज राजा नें क्या वचन उचारे
पांति फांति की कहा चली राजा लीजौ भांमरि डारि
ऐसी जग्गि करी तैंने म्वांई, ऐसी न्यां मिलिवे की नांहि
नाऊ दीजौ भेजि भामरिन कौ सामान मँगाऔ
मति करौ अवार जल्दी भांमरि गिरवाऊँ
सो पांति के भरोसें तुम मति रहियौ दादा मेरे

---

१. ठाकुर।

नंगर ते दिगे निकारि, करम लिखी होगी सो हम भुगतिगे।
सीनों कुमक चौक बैठार्यौ, बेदी पंडित नें रचवाई।
सखियां गाइ रहीं मंगलचार
सो मुहुरी बांधले या कुमरि कें सो बैरीन घर है गो काज।
रोसमन्त है गयौ मान नें बादर फारे
सखियां देति बिरहैन
मोसौ राजा कैसें जीवैंगी बैरीन घर कर दो काजु।
भांमरि दीनीं गेरि खुसी भयौ उम्मद राजा।
बेटी चढ़ियत नाइ।
बेटी ऐ तुम अपने घर राखौ अपने लाला कौ करि लूंगो दूसरौ ब्याहु
हाथ जोरि मान भयौ ठाड़ौ
तुम बेटी लै जाउ दमाद हमारौ दिवला ई लागै
तीज सनूने की सो कहा चली मेरें नित आमौ नित जाउ
बेटी तो मेरी बहुत ऐ प्यारी, दमाद के लूंगी आदर माव
पौफाटी पिपरा भयौ, भयो ऐ सकारौ हां।
रानी बाछलि सपत रसोई है हां
आ मेरी बांदी आ मेरी बांदी राजें बोलिला
अरे सिरकार क मेरी हो
चिरम लकुट लई हाथ में राजा ऐ बोलन चाइ
सार खिमसे सारिया राजा तोइ कैसी सार सुहाइ
महल दुलाए ढोला पदमिनी राजा जी चली राउ जी हमारे साथ।
सार कढ़ाई लई, ठं करी, फांसे धरतु सम्हारि
गल माला रदराख जी राजा मुख तै राम जपाइ
मामत देखें बालमा, रानी पलिका देति नवाइ
राजा कू तो पलिका नवायौ
ढिग बैठि गई मूढ़ा डारि
मोरछलीन कौ बीजना, रानी राजा कौ ढोरति ब्यारि
ठंडे पानी गरम धरावे जल सियरे लेति समोइ
चंदन चौकी डारि कें रानी राजा ऐ उमटि न्हवावै।
पीताम्बर करौ ओढ़तो राजा सूरज ध्यान लगावै
हुलसे[1] पे चंदनु घिस्यौ राजा मरछौनी खौरि चढ़ावै
सवा पहर सुमिरिन करयौ राजा जौजू डेढ़ पहर दिन आवै
न्हायो धोयो सापरे राजा सुफि चौका में आये
काए के थार में भोजन परोसे रानी काए कटोरा में दूध
सोने के थार में भोजन परोसे राजा चाँदी कटोरा दूध
पहलौ गिरास धरयौ धर्यौ राजा दूजौ गाइ गिराइ

१. मर्कटिया।

तीजौकौर मुख में दीयौ राजा जाके गिरी नैन ते धार ऐ
जौरे ठाड़ी गौरै गंगा भमानी पूछै राजा से वात ऐ
कै वलमा मेरे भोजन बिगरे खाली परी ऐ सिकार ऐ
कै काऊ बैरी नें बोल बोले राजा, कै काऊ ने आय दाबी सीम ।
कै तेरौ घोड़ा हट्यौ कै रन लोटी तरवारि
नां चातुर तेरे भोजन बिगरे ना खाली परी ए सिकार
नां काऊ नें बोल बोले रानी ना काऊ नें दाबी सीमऐं
ना चातुरि मेरौ घोड़ा हट्यौ ना लौंटी तरवारि
अन्न बिछना जग बग सूना, बस्तर सूनी काया ।
[हे रानी यह लाख खानू है
तोपन पै तोरा, बह के गीत, मंगल चार कौन कै गवि रहे ऐं
'आपकी बस्ती में एक साहूकारु ऐ श्रीमहाराज उसके नांती पैदा भयौ ऐ, हुन्ब के गीत उसके गवि रहे हैं, रानी धन्नि हमारी परालबदि ता दिनां ब्याहि कै लाये ऐसी मौज कबऊँ न भयो] ।
नींम दैकै जनमु जाहरपीर कौ होइ
पन सारदा सुनै बोलौ बागर के बीर की मदद ।
काऊ कै पुन्न परताप ते सभा जुरी आय
आपु नई उठि जाइयै गाय बजाय रिझाय
खरिया ओढ़ि बुलाए राजा नें गोला कौ दह्यौ लगाय
साडीमान बुलाए राजा नें कासी कूं दए खंदाइ
कासी सहर ते बिरमा बुलाइ लए कथा दई बैठाय
देस देस के पंडित आये कथा रहे वे बांचि
बिरमा बांचै बेद कूं राजा ऐ गाय सुनावें
एकु बिरामनु न्यौं उठि बोल्यौ सुनि राजा मेरी बात ऐ
बेटा की तौ कहा चली राजा करमन में तौ बेटी नांऐं
इतनी बात सुनी राजा ने मारयौ गादी तै हातु ऐं
जमदर काढ़ि म्यान ते लीयौ हियरा कूं लायौ राजा हात ऐ
काए कूं जननी मैं तैं जन्यौ बिसु दै डारयौ न मारि
ए बिरामनु न्यौं उठि बोल्यौ सुनि राजा मेरी वातऐ

**वार्ता--**

काऊ के परताप तै सभा जुरी आय
आपु ई उठि जाइये गाय बजाय रिझाय
खरिया ओढ़ि बुलाए राजा नें गोला कौ दह्यौ लगायौ
खोदत खोदत गए पातालै जाकौ अमिरुत पानी पायौ ।
बेलदार राजा नें बुलवाए बागन की रौस डराई
घुर काबुल ते पौधि मंगाई, धरवायौ लखेरा वागु ।
वाग बीच एक बारहद्वारी, फूला माली कीयौ रखवारौ ।

गरमी की मेवा फालसे लगाये राजा जाड़े की मेवा दाख ऐ
मामरे मामनि जामिन जम्हीरी फरीसो कलन्दरी गहर सूं गमीरी
सेंतूत वाला किलौंदे न बरमी मासले फालसे बहुत जामें सिरमी
मए नारियल दाख कारी चिरौंजी कंजा जु रीठा कैवोर पान हो मगद बहुत मीठा
मगदि बेरि मीठी मौज गोजा
सेंभनो कचनार सीसों मकोजा
रही मांस मेंहकाय चन्दन चमेली
गुलगुरू गुलीम गुलीन गुलंगा
नौरंग चमेली खूब रंगा
कमल लैन रही दौना जु मरुमो मिर्च लाल लंडी
चैरा जु चौपरी गुलकेज सोरा
सूरजमुखी फिरति नारि मोरा
लौंग रे इलायची की सदै क्यारी
झुके मद चरें जाय बारी
कीकडि करीला छए बांस गूवर
रैंमजा छौंकरा चीन चौरी
हीसिया पीलुआ केरि मोरी
हीसिया हंसंडा बारि के बीस गंगा
परी पापरी सेंगर सिहोरे हयाविनि हतेक रूख ओरे
मलू मरलू पसेंदू कचम कुंड बिराजें
मायुरी मतान ज्यां सबन में बिराजें
ज्यां साल तेंदू
नपट नाग दौंनी
मामिन्न पनमिन्न सोंदी
रौसन बबूरा सुदारम सरदं
हुसायन बबायन बड़ी बेलि पाई
घरि बेलि गूलम परि जोरि महुआ रायन लमेडो गोंदी न गड़या
आकुमर झाड़ झाड़ू करौंदा न करेरे
खट्टा जु मिट्ठा निबुआ घनेरे
देखे बादाम देरे जो चमूरा
कीकरि बड़ीला छए बांस बारी
केतकी न केवा केवड़ो नवीना
कंतन के पेड़ लगे जो बांमी न छौंकरा
सन्नारि के पेड़ देखे बहुत ई मलूक जामें बामनी के पेड़ बहुत ई दौना
रामन जमामन बर के पौधा
रमासिनि भाई यां सीमनाई पाई
घड़े बड़े पेड़ ज्यां पीपर के भाई

नीव की निबोरी लगी, अम्मारतीन के फूल झरे
वनकाट की लकड़ी रौस पै ठाड़ी ऐ
फेरि आए फुलवारी की बहाल तौ देखि रहे
मरूए की छबि न्यारी है
मरूए की छबि न्यारी गोल के नीचें ढारी ए ।
मोरछली के पेड़ राजानें फुलवारी के बीच धरे
गुमटी दुरंटा की भारी ऐ ।
एकु पेड़ पसेंदू कौ आयौ छबि जाकी न्यारी
ढरवारि भाइ जाइ, बेला कौ तमासौ एक फुलवारी न्यारी ऐ
फूलन के हजार देखे फुलवारी एक
हजारा गैंदा कौ भारी ऐ ।
खसबोई तौ आमति न्यारी न्यारी
झूंटी साखि बमूर नें डारी ऐ
भौंतु तौ सुहामनों फूल एकु देख्यौ
गोरखमुंडी एक खेतन में न्यारी ऐ
अरे जारे माली के एक गोरख मुंडी न लाए
सैंति मैंति की एक किसानू फुलवारी ऐ

**वार्ता--**

बांस की डाली केरा के पत्ता फूल लए फल चारि
लै डाली म्हांतै चल्यौ राजा की कचहरी आया
डाली धरी उतारि मालीनें नबि नबि कें मुजरा कीया
मैं तोइ पूछूं हीरामनि माली मेवा कहांते लाया
जो राजा तुमनें बाग लगायौ मेवा राम बाग ते लाया
खुसी भयौ रे देसापति राजा माली कूं दैंतु इनामु ऐं
चढनौ तौ जानें घोड़ा दीयौ, उड़नो बाजु ऐ

**वार्ता--**

जादिन बागु ब्याहिबे कूं आमें तेरी राजी करि आमें
फूला माली बिदा करि दीयौ फुलवारी डाली पै आई राजा की आंखें
फिरि राजा नें माली बुलवायौ बेटा वासी मेवा लायौ
अरे राजा परि सिगमरमर की बनी कचहरी पानों से बंगला छाया
परि लागी भभैंक मेवा कुम्हलानी मैं फूल कालि के लाया
धनि धनि रे माली के बेटा तैंनें राख्यौ सभा में मानु ऐं
लै डाली म्वां तें चल्यौ आया बाग के बीच ऐ

**वार्ता--**

लै डाली मालिनि चली रानी के रावर आई
परि डाली धरी उतारि मालिनी मुरि मुरि पैरों लागी

मैं तोइ पूंछू भर की मालिनि जा वासी में कहा लाई
तुमनें रानी बागु लगायौ मेवा राम बाग ते लाई।
खुसी भई देसापति रानी मालिनि कू देति इनामु ऐ
परि दखिन का चीर, मुल्तान की मांगी मालिनि कूं दीनि गहाइ ऐ।
परि मुहर रूपयों से भरी छबरिया मालिनी विदा हो भाई
परि आ दिन बाग ब्याहिबे आमें तेरी राजी करि आमें
परि सांझ भई दिन गयौ मुंदल कू राजा रावलि भायौ
लै मेवा आगें धरी आ खाइ लेउ राज कुमार ऐ
परि खाइ लेउ पीलेउ बिलसि लेउ राजा करि लेउ जिय की सार ऐ
करद निकारी फौलाद की फल पै धरतु जमाइ ऐ
राजा नें तौ करद जमाई रानी नें पकर्‌यौ हातु ऐ
परि ब्यारे बाग की मेवा न खागें ब्याहु करें जब खामें
हौले में खायौ नांइ राजा पहरयौ नांइ पुल्हालु पे
मरघट दिगे बोलना सूम उतार्‌यौ खाइ ऐ
माया दीनी सूम कू ना बिलसै ना खाइ ऐ।
मरे राजा सरग हमारौ झौंपड़ा ब्यां तौ भाषा पार ऐ
जैसें बढा थांइ कौ दियौ मुछोका जाइ ऐ
कल्लि करै सो अब्ब करि राजा काल्हि करै सो हाल
अरे तू कल्लि तौ ऐसी आवै दोळन कौ है आइ कालु ऐ
बोलौ वागर के पीर की मदद।
रातिं जगावै जोरें चिरागी
जनम सुनें ब्याकी धरि कैं कान
रिद्धि सिद्धि देता बहुतेरी कमी न आवैं खिसकें हानि
गोधन के माली नें पायौ गुरुका बचन हुआ परमान
हीरालाल बनिया ने पायौ पुतमें राजा भिज कर राम
अपनों ई घोड़ा है अरे सजबाइ लै
मारू देस के हीरा हो उम्मर को हाथी सजवाइ
रानी की डोला सजवाइ, जाते बाइस लागें रे कहार
पाछें ते जाकी बांदी ऊ जाइ
दगरे दगरे जाको फौज हूंकिगी, जाको लसकर भूमतु जाय
अरे बागन में राजा पहुंच्यौ जाइ
बागन में जै जै ई जै जै होय
राजा नें तंबू दिये तो डरवाय
जाको गठि गई पक्की मेख
राजा की खिंचि गई रेसम डोरि
अरे जाते जरदी लागीं लाल कनात

राजा नें भट्टी दई खुदवाइ
जानें खांड दई गरवाइ
जानें नेगी लिए बुलवाइ
हरी हरी गिलम बिछी दरियाई, मुरबन जू ठसकत पांय
सोभा पातुरि राजा नें बुलवाई, ठनवायौ वागन में नांचु
छोटे छोटे छोरा नाचैं ब्रजबासीन के चुटकीन में उड़ाइ रहे तान ऐ
डोला में ते रानी बोली करि लोजौ बाग कौ व्याहु ऐ
काए काए में राजा मेरौ सींग रे मढ़ावै
काए में खुरी मढवावै
सोने में राजा मेरौ सींग रे मढावै
रूपे में खुरी रे मढावै
अगिनि कुंड राजा नें खुदवायौ हुतिवे कूं नागर पान ऐ
हुती ऐ लोंग समद चंदन की और नागर पान ऐ
सुर गायन के घीअ मंगाये राजा ज्योंई देंतु ऐ ढरकाइ ऐ
एक झर तौ पाताल जायगी वासुकि देवता मगन है जाय
धनि धनि रे देवराय से राजा तेरैं होंइ वेटन औतार ऐ
एक झर तौ आगासैं जाइगी इंदुर देवता मगन है जाइ ऐ
वेटोन की तौ कहा चली राजा लाल तौ रोजु ई हुंगे
अरे राजा काए काए की तौ भामरि लेगौ
काए की परिकम्मा देगौ
गोला ते भामरि लेगौ तुलसी की परिकम्मा देगौ
परि वागु व्याहु ठाड़ौ भयौ राजा विरपन कूं देंतु इनामु ऐं
परि विरपन कूं तौ गैया दीनी, भाटन कड़े पहिराये
डोमन कूं तौ चीरा दीनें मीरासीन गाम इनाम ऐं
इक तखता में विरामन जैमैं दूजै में भैया वन्द ऐं
इक तखता में अभ्यागत जैमें चौथे में और भिकरौंड़ि ऐ
परि सवकूं पांति जुगत तैं परसौ मति करौ पांति में दुभांति ऐ
एकु एकु रुपया एकु एकु लडुआ विरफन कूं देंतु गहाइ ऐ
हुकमु करैं तौ गौरैं गंगा भमानी करि जाऊं वाग की सैर ऐ
एकु विरामनु ज्यों उठि वोल्यौ मति जइयौ वाग की सैल ऐ
चारि घरी तोपैं मूल कौ निछुत्तर मति जइयौ वाग की सैल ऐ
तुम तौ राजा नित नित आओ कव जावैं राजकुमारि ऐ
अस्त्री पुरुख कौ संगु मिल्यौ ऐ जुरि मिलि कें करि लेंइ सैल ऐ
कौन के हाथ रे गड़ुअरा सोहै कौन के कुस की डार ऐ
रानी के हाथ गड़ुअरा सोहे राजा के कुस की डार ऐ
परि दिवराइ राजा हेरूं हांकैगौ झोरी वांधति राजकुमारि ऐ
परि मुहरन कै तौ कूंड लगावैं मोतीन के जइया चारि ऐ

परि बिरपन को कहनों नाइ मान्यो झुकि आयो बाग के बीच ए
आगें आगें देखें तमासो पाछें तें पतझर होइ ऐ
बोलो बागर कै पोर को मदद,
नाम की खातरि रानी ब्याही सांहिम में राखी बाँधि ऐ
परि नाम की खातरि बागु लगायो मेरो सूक्यो लाखा बागु ऐ
परि तेगा काढि म्यान से लीयो हियरा कू लायो हातु ऐ
और ठाढी गोरैं गंगा भमानी राजा को पकरति हातु ऐ
काए कू जननी तें मैं जन्यो बिसु दै डार्यो न मारि
नाम की खातरि मैंने रानी ब्याही करता नें राखि दई बाँधि ऐ
नाम की खातरि मैंने बागु लगायो, मेरो सोऊ सूक्यो बागु ऐ
पहलें बलमा मोइ माड़ारो, फिरि करियों अपघातु ऐ
तोइ ना मारें, हम ना मरिंगे, तजि जांगे तेरा देस ऐ
परि देवै पीठि जेट में रोवें वै मारें रीसन से मूंड़ ऐ।
मेरो सूक्यो ऐ नौलखा बागु राम तेनें कछू न करी
अरे दौना सूक्यो मरुओ सूक्यो रायवेल चमेली
सबरे पेड़ नारियल सूखे सूखि गई ऐ बनराय, सूखी तो चंपे की डरी ॥ मेरो०
अरे परि तिरिया नें मति हरी राजा रे साड़ू के बगला आयो
परि आमतु देख्यो देसापति राजा फाटिकु दयो लगाय ऐ
परि मेरी कचहरी मति आवें राजा सोने के खम्म टहलांइ
खम्मु गिरैं छज्जो गिरैं कवि अरे मचेरी को सोगु ऐ
पहलो दोसु तोइ को लग्यो पतिभरता रहि गई बांस ऐ
अरे साड़ू मति बोली मारें, साला बोली मति मारें
बिन दिन कू भूलि गयो ऐ, रौतिक ते माग्यो आयो।
अरे पामन में पन्हई नाईं, तेरे सिर पै पगड़ी नाईं।
अरे चढिबे कूं घोड़ा नांमो, चढिबे कूं घोड़ा दीयो।
अरे तोइ आयो राजु दीयो, अरे रहन कूं महल दीनें।
अरे बरम्बरि को भैया कीओ, अरे साड़ू मति बोली मारें।
अरे मसहर कूं फोरि गई ऐ, अरे पिंजर कूं तोरि गई ऐ।
अरे गोली को घाव भला ऐ।
अरे गोली ते सलामतु रहता, अरे गोली ते ठौर रहता ॥ रे गो०
साड़ू मति बोली मारे
साड़ू मारे बोलना भए करेजा सालु ऐ
परि उलटी घोड़ी फेरि कें राजा आया महल के बीच ऐ
घोड़ी पै ते क्यों गिरैं राजा गिरहू कबूतर गाय
घोड़ी पै ते क्यो गिर्यो रानी नें पकर्यो हातु ऐ
रानी नें तो राजा पकर्यो लै गयो महल के बीच पै
अरो हम तो चले बनवास कू रानी तू आगे तेरो धामु ऐ

बोलौ बांगर के बीर की मदद ।
बाछलि को पूत बांजन कूं भूत, परचै की खातरि धाया ई ऐ
अजी हिन्दू मुसलमान दोनों दीन धामें, बादशाह नहीं आया ई ऐ ।
गुसा भया बागर कोई राना, जब घोड़ा सजवाया ई ऐ
घोड़ा मारि गयौ डिल्ली कूं बास्याइ जाइ जगाया ई ऐ
अजी लाल पलंक पै सोवै बास्याइ पलके ते औंधा मारा ई ऐ
अजी दौरी आई बास्याई तेरी अम्मा कौनें मरद सताया ई ऐ
पांच मौर और एक नारियल पीरजी कौ पंजौ उठाया ई ऐ
जब मेरौ मालिकु महरि करै, सबु कुनबा जारति आया ई ऐ
महलन में राजा देवराय निरपु दुख्याइ
भली सी रानी किसिमिति में ई फलु नांइ
जोगी जती सेऐ मैंने इन पै मैंने डार्यौ सुवाल
रानी और संकलपी गाय, रानी किसिमित में तो फलु नांइ
अरे भली सी रानी०
रानी माल परगनों बहुत ऐ बैठी भूंजौ राजु
राजा माइ बिना कैसौ माइकौ, पिय बिन कैसौ सिंगार
घन बिनु नांइ धनेसुरी राजा ऋतु बिन नाइ मल्हार
महलन में रानी ज्यों रहो ए समझाय ।
अरे संग सहेली बोलि कै करि आमें गाइ बजाइ
पिया पनारे पौरि जूं धनि ठाड़ी पकरि किबार ए ।
अरे बांह छुड़ाऐ जांतु ऐ निबल जानि के मोय ऐ
परि हिरदे में ते जाइगौ राजा मरद बदूंगी तोय ऐ
जो तेरी मनसा जोग पै काए कूं कीयौ ब्याहु ऐ
परि नौ सै घोड़ी ले चढ़्यो बाबुल जी की पौरि ऐ
बनजारे की आगि ज्यों गयी सिलगती छोड़ि
अरे मेरे राजा जौ तेरी मनसा जोग पै तपौ हमारे द्वार ऐ
मढ़ी छवाइ दऊं काच की मढ़वाइ दऊं हीरा लाल ऐ
परि गंगा मंगाऊं हरद्वार की नित उठि करौ असनान ऐ
भूखे तो भोजन करूं हारे दाबूं पांइ ऐ
ज्यों जोगु बनै रानी ज्यों बनिबे कौ नांइ ऐ
परि ऐसे जोग नां बनें रहे भोग का भोग ऐ
अरे राजा साधू जन थमते भले जौ मति के पूरे होंइ
अरे राजा बंदा पानी निरमला जो जल गहरा होइ
साधू जन थमते भले मति के पूरे होंइ
अरी रानी बंदा पानी गांदला बहता निरमल होइ
साधू जन रमते भले जाते दागु न लागै कोइ
अरे राजा गलखासा जामा बोरि कैं किया भगम्मर भेस ऐ

अरे खाना किया मगम्मर बाना अरे रानी गांवन में गेरू पुरवावे
अरे अपनी चादरि मगवाई, जानें छिटी चादरि बोरी ।
रानी माला हात गही ऐ
तुलसी की माला हात विराजै गोरख कूं रही मनाइ ऐ
अभी जोजूं बलमा दीखते अब ठाढ़ी पकरि किवार ऐ
अब बलमा दीसे नाँई जे उलटी खाति पछारि ऐ
अरे चौपड़िया के मीवरा तोड़ डारे कटवाइ ऐ
परि तोसर बलमा पीछते में मिलती सौ सौ बार ऐ
राजा की सीसी सुलमें थान पै पिंजरा में गंगारामु ऐ
राजा नें बंगला बंगला बैठक छोडी और गैंदा फुलवारि ऐ
समझावें नगर के लोग मात मेरी काए कू रोवे
थोरे से जीतव के कारें चों नेनन कूं खोवे
अरे टाप वे धरती से मारें
दै वे मूंह में सू डि चौरि प हाथी चिघारें
अरी मात तोइ खबर चोट लायो
तेरो राजा जोगी भयो करो जानें बनोवास त्यारी
आगें आगें दिवराय राजा पीछें राजकुमारि ऐ
एक बन नाक्यो, दोसरो, तीजे बन है गई सांझ ऐ
फिरि पाछे कूं देखतु ऐ राजा जि आमति राजकुमारि ऐ
गाम गैल दीखति नाइ राजा कहा करें गुजरान ऐ
गाम गैल दीखत नांइ रानी कहाँ करे गुजरान ऐ
पात बिछामो बनफल खामो रानी पातन में गुजरान ऐ
कहां रहे सौरि निहालिया कहां रहे राते पलंग
कहां रहे राजा मूंढ़ा बैठना, कहां रही राजकुमारि ऐ
घर रहे सौरि निहालिया रानी घर रहे राते पलंग ऐ
घर रहे मूंढ़ा बैठने रानी घर रही राजकुमारि ऐ
हां लकड़ी कंडी जोरि कें राजा मेरे बैठी आंच बराइ ऐ
अरी सोइ जा राजकुमारि अरे तेरो पहरो दूंगो
अजी मैं ना सोऊं महाराज पत्यारो तिहारो नांइ
अब सोऊंगी महाराज दुपट्टा वे छोर सौं गहाइ दै
हाथ की उंगरिया मेरे मुहड़े में लगाइ दे
पॉट ऐ सिरहाने लगाइदें
सोइ गई राजकुमारि बिपति की मारी
जि काए कूं तैल पली ऐ
जाके पॉव धारि कांटे लागें
मेरे राजाजी को हंसु उड़यौ ऐ

जे सहर दलेले में आयौ
खासे के घोड़ा जाके फाके में वंधे ऐं
मकुना हाथी जाकी ज्योंई घूमतु ऐ
नंगर की प्रजा जाकी रोवै, ऐसौ राजा फेरि न मिलैंगौ
अजी कौन के हाथी कौन के घोड़ा अपनी जानि मरदौ फाके में परी ऐ
अरे भोर भयौ ऐ परभात, रानी वाछिल जागं
वोलो वागर के पीर की मदद ।

६. देवी सोइ गई भमन में नौरंग पलंग नवाई
अरी नौरंग पलंग नवाइ
आइंत पांड़त गेंदुवा टाड़ौ वालम ढोरैं व्यारि ऐ
धूर उडी व्रजराज की अजी जिन गलियन की धूरि ऐ
अजी जिन गलियन की धूरि अंग लागी लिपिटि नहीं
जम भाजे जांत ऐं दूर ऐ ।

वार्ता--

अरे चलि मेरे वेटा डिगरि चलौ हतिनापुर मनुआ ढारया
कैतौ रे गुरू गंगाजी न्हवाइ दे नातौ छोड़यौ जोगु ऐ
तो पै तै गुरू जांउ न्हाइ लेंउ गोरख सी गंगा
अरे मैं मिलू कुटम में जाइ वाजरौ वै लु्ंगी वंगा
तम्मू मेख उखारि मेसे चेला कसना लियौ वनाइ ऐ
मजल्यौ मजल्यौ जोगी चाल्यौ मजल्यौ ऐं आसन माड़्यौ
आसन मांड़ि भगम्मर तान्यो वावा वैठ्यौ जल थल पूरि ऐ
अजमति के गुर तम्मू तनाऐ अनहद के वाजे नाद ऐ
विन खूंटी विन डोरि मेरे वावा अधर भगम्मर तान्या
परि सोमत जागे पांचौ पंडा छठी कमंता माइ ऐ
अरी ए कैरी टिडोरी[1] कै वंजारी कै कौरों दल आये
कै सिपाई कै रंगीलौ कै जरजोधन आयौ
अरे वेटा ना सिपाई नां रंगीलौ ना जरजोधन आयौ
परि न टिडौरी ना वनजारी ना कौरों दल आये
परि कजरी वन का गोरख जोगी[2] परभी न्हाइवे आयौ
अरी माता जा जोगी से वादु करूंगौ मेरी भुमि नाद वजायौ
भाई जोगी जती से वादु न करना रहना दोऊ कर जोरैं
परि घुटी दवाई मुडिया जोगी जे तो अपरंपार ऐ
जोगी जती से वाद न करना रहना दोउ कर जोरै
सेर चून दे पांइ पूजना जे जोगिन का वादु ऐ

१. टिडोरी से अभिप्राय टिड्डी दल से प्रतीत होता है ।
२. गोरख नाथ को कजली वन का जोगी वताया गया है ।

७. कमर मुलक्का गल में सेली, अंग मभूति लगी अलबेली
नागर पान चबाइ रह्यौ बीरा, सुघड़ नाथ रखवारे नैंमा
जाके छोटी छोटी बावरी, जाके कंधा झोरी कावरी
पांइ पदम झलकें झाला, जाके गुदो परी मैजंती माला
पांइ पदम्म झलकें मारो, सदा नाम को माझाकारी
चापे मखमल की गूदरी, धरे सौमेठ की मूंदरी
सो हीरा लाल लगे नग सांचे ग्या गुदरो में
सो कामरि ओढी स्याम कारी जि परमी कृष्नु जांतु ऐ
अरे लै पत्तुर औघरिया[1] चल्यौ
गामु नगर पूछत फिरयौ
गंगा दगरौ कितमें गयौ
अरे राजन की ड्यौढ़ी पैं गयौ
राजन कें परदन की रीति
तुम मति घुसौ महल के बीच
जब आइ सुरति जोग की भाई
हमकूं परदा कैसो रे भाई
सन्तनाम लै अलख जगायौ
भिच्छाचारी आइ कहूं न पायौ
तुही तुहो करि बोल्यौ बानी
चौंकि परी कौंता पटरानी
मोती मूंगा मुकता माल
भरि लाई सौने के थार
भरि लाई सौने कौं थारी, पें आइ गई ड्यौढ़ीन पें ठाड़ी
नेंम धरम कूं कौंता करो, दे परिकम्मा पांइनु परी
सो भूखे औ तौ भोजन जें लेउ, प्यासे औ तौ पानी पी लेउ
ए बाबा जी, रहि जाइगी मामना[2] तिहारी
सो दै या जोगेसुर मोइ आसिका[3]
अरी माता कांकर पाथर क्या दिखलावै

---

१. औघरिया—औघड़ नाथ
२. मामना—मत्त।
३. आसिका—(आसिखा (फा)—आशीष, आर्शीर्वाद।

मोइ परभी को वखतु वतावै
एसा वात माइ ना सूझै परभी जाइ पंडवनु वूझै
अरी कहां खेलें तेरे पांचो वीर अरजुन, भीमा सहदेव भीम
सो गचकोली को वन्यो ऐ चौंतरा ए वावाजी
सो गचकोली को वन्यो ऐ चौंतरा ए वावाजी
देखि सीतल पेड़ु रो मल्हारी
म्वा खेलें पांचो पंडवा
मातु कमंता भेदु वतायो, जव औघड पंडन ढिग आयो
भीमसैन भीयो कीनो, अव सहदेव नें दानु दीयो
गाड़ि कचैरी पांड नादु फूंकि दीयो
अरे राजा वैठे न्यावु चुकावें, इंदर वैठे जलु वरसावै
वैठे जंगल चरती हिरनो।
हम जोगी कूं वैठें ना वनें, नवै कंठ पदमिनी फिरती, सिध गोरख जागै
अरे वेटा उड़ता तीतुर उड़ता वाज, उड़ती जंग हिवाई
हम जोगी से उड़ता ना वनै पांचो जनों से टक्कर खाई, सिध गोरख जाग
अरे हम भी मरसी[४] तुम भी मरसी, मरसी कोट अठासी
वेद पढ़ंते विरमा मरिगए, जे परी काल की फांसी, सिध गोरख जागै
अरे काको गुरू तू काको चेला, कहा तो तिहारो नामु ऐ
अरे चेला गोरखनाथ को औघड़िया मेरो नांमु ऐ
अरे वेटा कजरी वन मेरो स्थान, गुरू हमारे विद्यामान
हम आए तेरी परभी न्हान
तेरी कवै परैगी परभी पंडा वेद को वताइ
अरे परभी पूजै सेठ साहूकार दुनिया और राजा
भैनि भांनजी न्योंति जिमावै, जोरा औरू तीहरि पहरावै
जे करै गऊन के दान सौने में सींग मढ़ावै
सो सिर पै टोपी, गांडि लंगोटी, वूझन आए ए वावाजी
तुम दान तो करौगे परमाधारी
सो कहा गंगा में तुम जो ववो
गरव की वोली जी मति मारो पंडवा, वचन करौगे यादि ऐ
जा वोली को म्यानों दुंगो वेटा, असलि गुरू को चेला
परि छिमा खाइ औघरिया चाल्यो आयो गुरून के पास ऐ
जै लै वावा झोरी पत्तुर नांइ सधै तेरो जोगु ऐ
परि जोग नांइ जोंहर भयो वावा विन खांडे सगरामु ऐ
वेटा के पंडन्नें मार्यो, छेड़्यो के पंडनु दई गारीं

४. 'मरसी' शव्द का रूप राजस्थानी मारवाड़ी प्रतीत होता है।

अरे बाबा नां पंडनु ने मार्‌यौ छोड़्‌यौ ना पंडनु दई गारी
अरे सबद की मार दई पंडन्नें लोया करैया काढ़ि ऐं
बोलौ बागर के पीर की मदद

८. *मैं सई स्याम सरनि यमुना की तेरे चरन सिर नाग्या ध्यान*
*अब जोगी जती सती संन्यासी मगन होंत धरि तेरा ध्यान*
*चारयौ पहर भजनों में रहवे प्रात होत गंगा अस्नान*
*तीनि लोक ते न्यारी न्यारी मथुरा वेदन गाई ऐ*
चौबीस घाट की कहा कहूं महिमा विष विसरांति बनाई ऐ
उज्जलि कुल चौबे गुजराती अपनी देह पुजाई ऐ
भूतेसुर कुतवाल सहर में केसवदेव ठकुराई ऐ
अलख निरंजन तेरो जस गामैं
मथुरा जी की पश्चम लटम में वह चली जमुना माई ऐ
अरे बेटा कै पंडन के अगिनि लगाइ दई कै कोढ़ी करि डारौ
अगिन न देता, कोढ़ी न करता बड़ा लगै अपराध ऐ
बड़ी जामें गंगा माई की हरिलै गंगा माइ ऐ
अरे सबरे चेला भरजौ करौ लै चीपी झोली में धरी
तुम पंडन के मारौ मान, गंगाजी हरौ,
अरे बेटा सब तीरथ हरि लाओ, मान पंडन के मारौ जी
लै पत्थर भौधरिया चल्यौ, गाम नगर पूछतु फिरयौ
गंगा दगरौ कितमें गयौ अजी गाय चहरि बूढ़ा पीपरो
बाबाजी न्या गंगा कौ मारगु चल्यौ
जाकी नजरि परी माराजी करके पै ठाड़ो भयौ
अरे हाथ जोरि गंगा खड़ी
आयसे दीनदयाल महरि माथ नें करी
असलि गुरू के चेला हरिलें मोइ पत्थर बीच
अरी हटि हटि गंगा बावरी, हाथ मेरे फावरी
जिमा वस्तु धन तोमें न्हाइ, कोढ़ी न्हाइ कलकी न्हाइ
हत्यारी न्हाइ मरयारी न्हाइ, अब माउम न्हाइ गनिया न्हाइ
अरे मेरे हुकमु गुरून की नांइ, गंगाजी तोमें बोरूं न पाइ
अरी कि माता तेरी जम पारायन नांइ, हम तेरे जम में कबऊ न न्हांइ
जोगी मिर्त लोक से छूटी धार, सिवसंकर में ओटयो भार
श्रीकृष्न के चरन रही, मैं महादेव के सीस रही
मोइ करि सेवा भागीरथु लायो
अरे के बाबा चोरें में लाइ डारो, मंज लोक पाइ डारी
दुनियां न्हाति मोय पाप की भरी

अरे ज्या पत्तुर में कबऊ न आऊं बाबा घर घर मांगी भीक ऐ
झोरी हमारी कामधेनु, संसार हमारी बारी
अरे जल की छोइया करैं जुवाब, सुनि री गंगा मेरी बात।
वया लगायौ जोगी ते बादु, तुम ऐसी लहरि बहौ पटरानी
जोगी और जोगी को तौमरा, काऊ लोक कूं बहि जाइ
बैठि मगरु खार के बीच, जाइ काकरी सौ खाइ
अरी माता आइजा पत्तुर, है जा पवित्तुर, गुरू करें निस्तारा
बाबा नें पहला पत्तुर बोरा दरयाइ में पहला समंद समाना
दूजा पत्तुर बोरा दरयाइ में दूजा समंद समाना
तीजा पत्तुर बोरा दरयाइ में तीजा समंद समाना
चौथा पत्तुर बोरा दरयाय में चौथा समंद समाना
पांचा पत्तुर बोरा दरयाय में पांचा समंद समाना
छठवां पत्तुर बोरा दरयाय में छठवां समंद समाना
सतवां पत्तुर बोरा दरयाय में सतवां समंद समाना
सातौ समंद आठई गंगा नौसैं नदी नवाडा
ताल पोखरा सबुई समाइ गए पत्तुर भरि एैं नांइ ऐं हां हां।

९. मूंगानाथ गामें, गुरू गोरख उस्ताद कूं मनावें
सुन्दरनाथ अर्थामें छवि महरी की न्यारी ऐ
चोआ चंदन और अरगज़ा आमे महक भारी ऐ
भीतर परसि कें आए पीर, भीतर ऊते आए
छवि डूंगरऊ की न्यारी ऐ
डूंगर की छवि न्यारी, डोरी नाथ नें उतारी
डोरी तौ उतारी जाकी सोभा बरनी न्यारी ऐ
ऐरापति हाती सजवाए, लख चौरासी घंट लगाऐ
नकुल कुमर हौदा बैठारे।
गुनु झाऊन में उड़ति दिखी रेती
चलौ रे बेटा परभी सौंमोती परी
गैयन के से छूटे झुंड रीते पाए राधाकुंड
ददबल कुंड, सकल बल तीरथ गंगा में जलु नाऐं
हम परभी काए में न्हामें।
बारू रेत के जमि रहे खासे
लैकैं बेद सहदेव बाँचें
माइ कमंता पूछौ एक पोथी वा पै धरी
माता बाचि रही असलोक, कै गंगाजी भई अलोप
कै सिवसंकर संग गई
मोइ ब्वाई को भरमु समानों, गंगाजी मेरी ब्वाई नें हरी
अरी माता सबरी पौहमि पै ढूंढ़ि ढूंढ़ि मारूं मेरी गंगा कहां लै जायगौ

अरे गंगा में जल् नाएँ मेरे बेटा समद करो असनान एँ
गंगा ते चले समद पै आए समंदुर में जल् हतु नाएँ
समंदर में जल नाएँ मेरे बेटा कूआ करो असनान एँ
समंद चले गोला पै आए, गोला में जल् न पायौ
अरी गोला में जल् नाएँ मेरी माता कहाँ करें असनान एँ
गोला में जल् नाएँ मेरे बेटा महल करो असनान एँ
गोला चले महल में आए, महलन् में जल् नाएँ
मँक टिको मेरे अर्जुन बेटा, ठाकुर पूजा जाऊँ
चली चली मंदिर में आई, जल की बदिया नाई ।
परि मन चंगा कठौटी में गंगा, परभी लई ऐ साधि ऐ,
राजाबाबू उंगरी कूं बोरें बहुतेरे स्थान लोटें ।
अरे बेटा के बारी के बैंगन तोरे कै पनवारी के पान एँ
कै तौ प्यासी गाय हटाई कै भौते बामन ललकारे
कै कोई जोगी कै कोई जंगम कै कोई सिद्ध सतायौ
अरी माता ना बारी के बैंगन तोरे ना पनवारी के पान एँ
ना तौ प्यासी गाय हटाई ना बामन ललकारे
ना कोई जोगी न कोई जंगम ना कोई सिद्ध सतायौ
परि भूरंगा सौ एक जोगना परभी पूजन आयौ
परि परभी नाई बताई मेरी माता न्योंई दियौ बहकाय एँ
परि जानि गई पहिचानि गई बे आइ गए गोरखनाथ एँ
व्याकौ रे औघरिया चेला हरि लै गयौ गंगा माइ ऐ
गंगा ढूंढन निकरे हाँ, कौंती के पाँचों हाँ ।
भटकत विकट उजार है हाँ ।
अजौ कंधा गजा भीम ने धरी, माइ नर्मदा संग लई
वे गंगा ढूंढन चले, कै पंडा परबत पै चढ़े
अबी आमस देखें पाँचौ पंडा, पारबती न्यां घोटें भंग
वै मदम देखि हँसे, कि माया गुफा में धंसि,
भीम— अरे जोगी अब कहाँ जातु ऐ बदन दुराई
तू दै जा मेरी गंगा माई
परबत की करि डारूं छार
मेरी गंगा भी हरि लाए, अब को ही दामनगीर
कुंती— सरग दुमकाइ सोर में परी, हाथ जोरि पामन तर परी ।
शिव— अरे बेटा एक गंगाजी भागीरथ लै गयौ राजा सगर की नाती
राजा सगर को नाती बेटा दिलीप को, राजा
लै गंगा भी ज्याते भस्यो दाने[1] में लई ए उड़ाइ ऐ

१. पुराण के जगह 'दाने' हो गये हैं ।

जब दाने की जाँघ चीरी गंगा ने लीयौ परभाइ[२] ऐ

**वार्ता—**

गोरख— मेरे पास भभूत कौ गोला जल में दुंगो डारि ऐ
जल में दुंगो डारि पंडवा सूखौ लेउ निकारि ऐ
सूखौ लेउ निकारि मेरे बेटा घिसि घिसि अंग लगाऊं
सकल बरन ते कपड़ा उतारे कूदि परे जल बीच ऐ
परि पहली डूबक मारी पंडवा सौने के जौ लाए
परि दूसरी डूबक मारी पंडवा चाँदी के जौ लाए
परि तोसरी डूबक मारें पंडवा तांबे के जौ लाए
चौथी डूबक मारें पंडवा लोहे के जौ लाए
परि पांचई डूबक मारें पंडवा पाँडौ माटी लाए

कुंती—अर बाबा सैर दलेले की रानी बांझ, रोवति ऐ सबेरे सांझ
बुन की कोखि हरी करै बाबा तेरी जब जानूं करामाति

बाछ०—अरी मैना तेरे ऐ तीरथ कौ धाम, जोगी जती करें असनान
कोई पूरौ सिद्ध आवै बेलो बांगर भेजि री

गो०—अरी हतिनापुर की रानी, तैनें बात कहीए स्यानी
मेरे हिरदैं बीच समानी
तोइ गंगा दीनी कौल की, तोइ परी का और की
तुम लंबी कूंच करौ, क बेली बागर कूं चलौ
बोलोई बागर कौ पीर मदद ।

१०. चलि मेरे बेटा चलि मेरे बेटा
डिगरि चलौ औघरिया चेला हां
चलि मेरे बेटा डिगरि चलौ नगरी कौ लोगु दुख्याना
तम्बू मेख उखारि मेरे चेला कसना लीयौ बनाय
देसु भलो रे पच्छिम की धरती और मिठ बोला लोगु ऐ
पानी मांगे दूध रे पिलामें देसु भलौ हरिआना ।
घर घर गोरी हांसिलो मिरगा नैनी नारि
पानी मांगैं दूध रे पिआमें देसु भलौ हरिआना
देसु भलौ हरिआना बेटा दही दूध कौ खाना
अजी काम जाम हांकि दीए, लंबे ऊं कूंच कीए
जाते बौलैं गोरखनाथ बेटा देस कौन रे

औ०—बोबाजी चलतूं अगारी, बागर छोड़ि दई पिछारी
सैर कामरू धना
आसनु करौ बनाइ, तम्बू नाथकौ तना
हाती पीलमा लाए, तम्बू ठाड़े करवाए

---

२. प्रवाह का रूप 'परभाइ' हुआ है

**वार्ता--**

११. चलि मेरे बेटा डिगरि चलौ हरिश्राने कूं करौ कूंचु ऐ
उखरी तम्मू श्रौर कनात, चलि दई जोगीन की जमात
जाते बोले गोरखनाथ
बेटा हरिश्राने कूं चलौ
मजल्यौ मजल्यौ जोगी चाल्यौ मजल्यौ पै श्रासन माडयौ
श्रासनु माँड़ि भगम्मरू तान्यौ बैठ्यौ जलु थलु पूरि ऐ
हरिश्राने की सीम में बाबा नें बजाइ दयौ नांउ ऐ
हरिश्राने को रानी बोली, जे श्राइ गए भीलानाथ ऐं
श्ररे जा मेरे बेटा डिगरि चलौ दूध के भोजन लाइदै
श्रन्न के भोजन नां मैं जेंऊं बेटा दूध के भोजन लाइ दै
श्रजी लै पत्तुर श्रौघरिया चल्यौ
श्रोघड करी नाद में घोर, जब चौंकें जंगल के मोर
हाजुर ऐ सौ भेजि माता
बाबा दूधाहारी ऐ
श्रन्न के भोजन नांइ लेइ माता बाबा दूधाधारी
कै तो माता दूध री पिलाइ दै नां तौ श्रोटि सरापु ऐ
नाद में नाऐं, गोद में नाऐं दूध कहां ते लाऊं
पार के नाऐं परौसी कै नाऐं दूध कहाँ ते लाऊ
गाम में नाँऐं परगने में नाएं मैं दूध कहां ते लाऊं
श्ररी कै तौ माता दूध री पिलाइदै ना तौ श्रोटि सरापु ऐ
श्ररे न्हाइ धोइ कुमरि चौकी भई ठाड़ी, सुरति करताते लगाइ लई
बाबाजी मेरे ख्याल परयां ऐ
बेटा जसरत के उदई के नातीं, मेरी तुमई ते डोरि लगी ऐ
जाकी छूटी कुचा ते धार धार पत्तुर में श्राइ गई
जानें पत्तुर भरयौ ऐ झकोरि दुश्रा मेरे गुरू की श्राइ गई
श्ररे क्या तुम देऊ भोलानाथ कहा मेरें हतु नाऐं
श्रजी जे तुमनें माग्यौ नाथ दूध मेरें हतु नाऐं
श्ररी माता नौ कोठी मारवाड़ में
छप्पन कोट हरिश्रानों
बारह पालि मेवाति ऐ
श्रन्न चाल परि जांय
पानी के जवाल परि जांइ
परि दूध घनेरा होइगा
वोलौ बागर ई पीर की मदद ।

१२. किए कूंच पै कूंच संग सबु चेला लै लीये
राजा उम्मर के बाग नाथ ने डेरा दै दीये

सूखे बाग में मति रहै बाबा काऊ हरियल में चलि रहना
सूखौ से तो हर्‌यौ है जाइगो बाबा बाग गुजरान ऐ
नगरी ते कूरी बटोरिसा बेटा बामें दै दै आगि ऐ
धूनी दई धूमां धुमड़ानौ मोर रही बनराय ऐ
परि हरी डारि पै हरियल बोल्यौ मुनिया लाल सिंगारे
परि लालामी थोपरिया मार्‌यौ गिर्‌यौ खोडिगौ केसा
अरे बाबा गलगली बोलि गलगला बोल्यौं
स्यांपु सिंगारयौ कलजुग की चिड़ैया बोली
मू'सौ डूकनु आयो
परि सुपरभात करन की ऐ पहरौ नगर उमाले आयौ
परि धनि धनि रे कलि गोरख जोगी हर्‌यौ कियौ तैनें बागु ऐ
अरे बेटा भूक प्यास की कोई नांइ बूझें दौलत के ढेर ऐ
अरे प्यास लग्यौ थोपड़िया चेला घूंटक पानी प्याइ दै
परि बाबा औरें बाग में गोला हों तौ बागु सूखि चौं जातौ
अरे बेटा जा राजा में बागु लगायौ पहलें खुदायौ होगौ कूआ।
पीर की मदद
१४. अरे लै लई लोमा डोरि
भागु गोला पै आयौ
कूआ पै जी पाए चौकीदार अरे तौ जमु जहर बतायौ
जल मत पीवें नाथ अरे पीवत मरि जाइगौ
राजा नें रखवारी बैठारे
मारें दहसति के मारे
मैंने जी दूढ़े तीनों लोक जहर मोइ कहूं नांइ पायौ
मैं धाइ गयौ सागर देस जहर कूआ में पाइगयौ
चेला के जी मन में पाप नाथ की टोपी मूंगो
लंगोटी मूंगो
बाबाजी की चमचम चटुआ मूंगो
पांइ खड़ाऊं हाथीदांत की बैजंती माला मूंगो
बाबा की सोहरी सुमिरिनी हात की ऐ लै मुगो
मुंगेरी सोटा लै मुगो
जाको मोलन घोड़ा मुगो
मचरौ मउ धउबाब नाथ कूं ठोकि खड़िया दूगौ
इतनों पापु बिचारि नाथ नें लोमा फांस्यौ
लोमा दीयौ फांसि नाथ ऐ जमु मांइ नायौ
देखे बाबरी लाल नाथ गद्‌गदि कै रोयौ
राजा की मोइ दोसु दास अपने करमन कौ
जो दुख लिखौ है लिलार नाथ गाई भुगत्यौ चाहिये

मन में बड़ौ घबड़ानों
अरे आयौ गुरू जी कौ नामु गोला तौ मुंहड़े जूं उमग्यौ
पानी पाछे भमारियौ, मरूए ते लाग्यौ
अरे ड़ोंड़ा चलि बाज्यौ फुलवारी में लाग्यौ
अरे तौमां भर्‌यौ ऐ झकोरि नाथ के आसन आइ गयौ
अजी तौमा धरयौ ऐ अगार सरकि पीछें भयौ ठाड़ौ
बरकिगे भोलानाथ चेला तौ मेरौ कहां गयौ ऐ
बाबाजी मैं पाछैं ठाड़ौ
अरे बेटा नेंक आगें आइजा, कुल्ला करवाइजा
अरे नैंक थोरौ सौ पीलै पानी
पानी के बंदा जौरें न जाइगौ
बाबा सुनि आयौ में पानी कौ बतायौ
जहरु ऐ पानी, पीएं ते है जाउगे नाथ गुरमानी
अरे बाबाजी पीवै तौ पीलै नाथ अरे नँई लुढकाइदै
अरे नंई उल्ले तै पल्ले ऐ प्याइ दै
अजी आकनाथ, ढाकनाथ पत्थरनाथ
नंई सबु चेलनें प्याइदें
पानी के जौरैं न जांगौ

**वार्ता--**

रंगी चंगी बौ भौनारी, खोटी भौंह मुलम्मे डारी ।
घिसि घिसि एड़ी धौबै नारि, उनके गोरख द्वार न जाइ
बाती खेंचि चूल्हि में देई. हौलें हौलें मेरी चन्दो मगरे लेइ
झंगा बिछावै सोवै नारि, पार परोसिन जौरें न जांइ
हींसतई ब्वाइ छोड़ौ कंठ, सोमत ई व्वाके देखौ दंत
रोमति पीसैं, सिनकित पवै, सदां दिलद्दर उनकें रहै
तिल भौरी मांथे मसौ
और कनफुटी लीक, भाजनों होइ तौ भाजि कंता नइं बेगि मंगावै भीक ।
अरे बनि ठन औघडनाथ बस्ती में आइगयौ
मांगत जी मांगत नाथ पल्ली होर कूं निकरि गयौ
नाऊन के मांउ
जाते कोई माई मुखना बोलै, औघड़ गलियन में डोलै
कुअटा पै चवैया, गलियन में गैरा
एक सखी ज्यों कहै राज कौ ऐ बेटा
जाके गुरू नें खंदायौ जे तौ मांगि न जानै भीख
जाके घर में नारि करकसा
जाकें मारी वोली, जाई ते भैंना है गयो जोगी

गुजर पार्वती मारि अरे ससनाएं खिलावें
अरे पसना में झुलावें
अरे तुम कहां गये भोलानाथ अरे मोइ न बतावें
मैया री मेरी में मांगन आयो भीख मेरे गृह में संदायो
भिम देखि राजकुमार क मेरो तौमा रीतो
जा नंगर को पापी राजा रैयति संगयो डांड़ि ऐ
राजा में सब परजा डांड़ी काळ में बासति भाएं
अरी मोइ भीख न डारें
भलो रे नगर, धरमातमा राजा, बाबाजी तुम भमाये डोलौ
ऊंची पौरी बक दुवारी एक दवा झूमें द्वार
रानी बाधिल नगर दुहाई जब रैयति पर पावें
बुनकेंते से भावें रे बाबा जब रैयति पर पावें
गोई ग्वेई महल बताइदं ठकुरानी माथ निवाजें तोइ
माथ निवाजें सब दुख भाजें
जो तुम करौ सोई सुमें छाजें
रानो बाधिल की पौरि पै औघड़ को बाग्यो नादु ऐ
पीर की मदद ।
१४. चीर उतारि धरयो री रानी में सिर ते सोटा डारयौ
एक हात ते सोटा डारें दूजें तं मोड़ें पीठि ऐं
सुनिलै री रुकमा दें बांदी बाबा कें डारि आ भीक ऐ
भीक सै तो भीक दैंया नहीं बातन में बिरमाइलै
थार भरे री यजमानिक मोती थार बांधी भरी भिच्छा लावें
सैंतु ऐ तो तू सै बजमारे मारूं अकेला भारि ऐ
परि बांदी ते बांदी कही तब मन में है गई भागि ऐ
पकरि पांय चौखटि से मारूं डाड़ दांत जाइ टूटि ऐं ।
डाड़ दांति जाइ टूटि बजमारे करि करि हमुसा खाइ ऐ
परि बांदी गारी दै गई सतगुर कौ चीतय भाएं
परि भागें आ मैया भागें भा तेरे लऊं हाथ की भीक ऐ
परि भागें लई बुलाइ बाबनें त्वाफौ दई बिछाइ ऐ
पहलौ सोटा ऐसो मारयो गयो हाथ ते थारू ऐ
दूजो सोटा ऐसो मारयो भयो चुरीनु को ढेर ऐ
तीजी सोटा ऐसो मारयो डारयो कमफटो फोरि ऐ
डारि फोरिया तिबिरि गया जब बग करि बस करिहोइ ऐ
परि आपनु रानी न्हवन संजोवें जोगीन पै पिटवावें
बे बाबा ते घर घर डोलें बे बराऊ मा मारें
तुम बाबा ते कुबचन बोली बाबा में गजा लगाई
परि खाल कढ़ाऊं तेरो, भुम मरिवाइ दऊं बाबाजी ऐ साह दें बोमि ऐ

अरे रानी जहां भेजैं म्वां जाऊं मेरी रानी बाबा मांऊ अब न जाऊंगी
परि भकर भकर बाकी आंखि बरैं सोटन की मार लगावै
अरी महल चढ़ी तोइ बोलै कमंता सुनि बाबाजी बात ऐ
पीर की मदद ।

१५. पतिभरता के द्वार नाथ नें नादु बजाइ दयौ
थार भरे गजमानिक मोती रानी भिच्छा लावै
लीजौ रे परदेसी बाबा जोगी आस्या लागी तेरी
तेरे हात की भिच्छा न लुंगौ माता बालातन की बांझ ऐ
बांदी आई मेरी मारि कें बिड़ारी मोइ का ऐबु लगावै
नांती हमारे पलना में झूलें बाबा बेटा गए रे सिकार ऐ
पांच चारि तौ घर आंगन खेलें द्वै भैंसिन पै ग्वार ऐं
जो मैया तेरें लालु घनेरे एक फलु माग्यौ देना
तीरथ बरत करावें बहुतेरे तेरा तोइ मिलायें
सुनियों री मेरी पार री परौसिन जा बाबा के बोल ऐं
मैं आई बाबा पै मांगन बाबा बेटा मागैं
तुम रे गुरू मैंने सेए घनेरे पूरी मेरी काऊनें न पारी
हां जो सेओ जो निगुरौ सेओ सतगुरू भेंट्यौ नांइ ऐ
जाइ नांइ सेवै माता मेरे गुरू ऐ हरयौ री कीयौ तेरौ बागु ऐ
नामु सुन्यौ रे जानें हरे रे बाग कौ सीतल भयौ रे सरीरू ऐ
कौन गुरू रे तुम का के चेला कहा तिहारौ नामु ऐ
चेला गोरखनाथ कौ औघड़िया मेरौ नामु ऐ
नामु सुन्यौं गोरख जोगी कौ जाकौ सीतल भयौ सरीरू ऐ
हां बाबाजी बैठि जा गुरू कह देउ मन की बात ऐ
चारि घरी रे बातन बिरमायौ तौजूं भोजन है गए त्यार ऐ
आ बाला जी बैठिजा गुरू बैठि कें देंउ जिमाइ ऐ
लै पत्तुर आगे धरयौ जाइ भरि दै राजकुमारि ऐ
दाबि भरूं तेरौ पत्तुर फुटै बहि में भोजन छीजैं
छोटौ पत्तुर मुकति घनेरी कहौ नाथ क्या कीजै
सैंज ई लैंन सहन ई दैना सहज करौ ठकुरानी
सहज ई सहज करौ ठकुरानी पत्तुर सब की करै सम्बाई
अरे बाबा बारह भैंगी पकमान समाइ गए दस बूरे के मांट ऐ
परि सोलह कलस जामें घी के समाइगए पत्तुर भरिऐ नांइ
उभकि उभकि पति भरता देखै भरै न रीतौ होइ ऐ
पत्तुर पूजि छत्तरू पूजि कालकंट भाजैं दूरि
जा भंडार ते आवै सदा भरपूर
अलहदास करते की बानी
क्या करंते कूं क्या करें

रीते मंदिर फेरि भी मरें
जो माता महूरि करें।
भागें भागें ग्रौघड़ चेला वाके पीछें राजकुमारि ऐं
अवई बाग किनारे आई सतगुर की सुमिरि गई तारो
में बावरिया नगर बसायौ बेटा घरबारी बनि आयौ
कैरे ठगी ठगें गई माई कैरे ठग्यौ घरबारी
नांइ ठगी गई माई नांइ ठग्यौ घर बारी
सवा लाख बागर की रानी सेवा करन तेरी आई
सेवा करन तेरी आई लटधारी बाबा भोजन भौतिक लाई
जा मैया पै सेवा न होइगी बेटा जा घर राजू रिस्याइ ऐं
जोगी नाव परी मझधार पार मोइ करवा रे जोगी
मामना बाबा रहि जाइगी तेरी
मो घर कोई न रिसाइ पिया परदेस गयौ मेरी
आसरौ बाबा आइकें लियौ ऐ तेरौ
परि जे कंचन सी देह खाक में लगाइ सऊं तन में
सेवा की बाबा लागि रही मन में।
अरी माता तिहारो तौ रहूमों महरी मन्दिर न्यां जगत की आशा
अरे बाबा तुम तौ रहियों महरी मन्दिर में न्याई करूं गुजरान ऐ
अरी माता तिहारो तौ खानी पानु मिठाई, हमारो आक धतूरो
अरे बाबा तुम तौ खइयों पानु मिठाई आक धतूरौ खाऊं
परि दाब[1] काटि करि सीयौ बिछोना आसन भौति बनाइ ऐ
परि चौदहसौ धूनी रोजु लगावें चौदह संतु डारि डारि आवें
परि मू ड खबरिया हात बुहरिया केसन के पग झारें
परि एक हात ते सूमा पढ़ावें दाए ते चौरधि ज्यारि ऐ
परि सूमा पढ़ामति गनिका टरि गई बाघमि तिरि गई गोरख ते
चारि महीना पड़े अड़कारे जाड़ेन के जमि गए पारे
चारि महीना परी चौपरी रमि गयौ बोलन हारी
परि बोलन हारी रमि गयौ मोटी रही निषान ऐ
पश्छिम दिसा की आंधी आई बाघिस की बंध्यौ मटूला
चारि महीना घोरि घोरि बरस्यो ऊपर घासु हरियानी
थानों में पखी अड़ा धरि गए सिकुआ है उड़ि जाना
परि बाघमि बमई है गई सरप रहे लिपटाइ
बारह वर्ष में तीनि दिन बाकी जागे गोरखनाथ ऐ
परि सुमिरें रे औघड़िया चेला बो माई कहां गई ऐ
परि कुइ अराइ दई आगि एवरि मोइ नांइ रही ऐ

1. दाब—दाम, दूर्वा।

